The people of India would urge the politicians of all hues to leave education free from politics. The eternal character of Indian civilization is a precious treasure. Let no one forget the immortal lines of Allama IQbal: *"kuch baat hai ki hasti mitati nahin hamari sadion raha hai dushman daure zaman hamara"* (There is something in the entity of our civilisation that has defied destruction despite persistent onsalughts by its enemies down the centuries).

All Education ministers, especially the HRD minister, must resist the *dushmans* (enemies) of India's *hasti* (the entity of Indian civilization).

*"The educational system of the country had succeeded remarkably in the ideal of raising the national character. It was the success of the educational system in promoting social efficiency which enabled Hindu society to be in the vanguard of the march of civilisation for several centuries.*

***– Altekar – Education in Ancient India. -P246, 249.***

*"The representation of the student community on such an authoritative body shows a degree of recognition of special interests and stakes which is not allowed even in modern educational organisation, professing advanced democratic ideals."*

***– R.K.Mookerji – Ancient Indian Education -P.220.***

*Our Gods spoke in Sanskrit, our sages thought in Sanskrit, our poets wrote in Sanskrit. All that is best in us - the best thoughts, the best ideas, the best lines seeks instinctively, to clothe itself in Sanskrit. It is not a language alone, to many Hindus, it is a Mantra, to all it is a music.*

***– Veer Savarkar***

शिक्षा प्रणाली अभी भी अपनी देशज जड़ों को पूरी तरह खोज नहीं पाई है।

## असहमत, सहमत और सहमति

प्रो. जगमोहन सिंह राजपूत

भारतीय संस्कृति, संस्कृत और परंपरा की चर्चा इस समय जहां पर होती है, कुछ लोग सशंकित हो जाते हैं। जबकि यह एक तथ्य है कि भारतीय परंपराओं, दर्शन, ज्ञान और संस्कृति की ओर सारे विश्व का ध्यान इस समय आकर्षित हो रहा है। आध्यात्मिकता की बातें भले ही इस देश में कुछ लोगों को अच्छी न लगें, पश्चिमी देश उसके लिए भारत की ओर देख रहे हैं। संस्कृत सिखाने वाले विश्वविद्यालयों की संख्या विदेशों में लगातार बढ़ रही है। इसके अध्ययन के लिए आकृष्ट होने वाले लोगों की संख्या भी लगातार बढ़ती जा रही है। इस समय सारे विश्व में शिक्षा को वैज्ञानिक, तकनीकी और संचार तकनीकी में हो रहे परिवर्तन के प्रभाव के संदर्भ में परिवर्तित करने के प्रयत्न हो रहे हैं। यूनेस्को ने कुछ समय पहले इस पर एक अंतर्राष्ट्रीय आयोग का गठन किया था। उसने अपनी संस्तुतियों में आध्यात्मिकता, सामाजिक संरचना और एक साथ मिल कर रहने की शिक्षा के मूलभूत उद्देश्य के रूप में निर्धारित किया। ऐसे ही परिवर्तनों को स्कूल शिक्षा के संदर्भ में समझने के लिए एक राष्ट्रव्यापी चर्चा के उपरांत एन.सी.ई.आर.टी. ने स्कूल शिक्षा के पाठ्यक्रम की एक रूपरेखा देश के सामने प्रस्तुत की है। इसकी प्रतियां पढ़ने और अध्ययन करने के लिए सर्वत्र उपलब्ध हैं। लेकिन कुछ लोग बिना पढ़े ही अपनी आशंकाएं और भय व्यक्त करने के लिए उतावले होते रहते हैं। उन्हें भारतीय दर्शन और चिंतन की उस परंपरा से कोई सरोकार नहीं है जहां पर विभिन्न विचार रखने वाले लोग एक साथ बैठकर प्रश्न-प्रतिप्रश्न और संवाद के द्वारा समाधान और नव ज्ञान सृजन में विश्वास करते हैं। वह पद्धति समरसता की ओर ले जाती है, और ज्ञान-विज्ञान के सभी क्षेत्रों में सामंजस्य स्थापित करती है। दुर्भाग्य से कुछ लोग ऐसा नहीं करके अपनी सहमति के लिए अपने पूर्वाग्रहों के आधार पर ही लालायित होते हैं। विभिन्न विचारों तथा विचारधाराओं में समन्वय करने की प्रथा का किस प्रकार विकास हुआ है इससे वह परिचित ही नहीं हैं। इसलिए उसके संरक्षण-संवर्धन में उनकी कोई रुचि भी कैसे हो सकती है।

हर प्राचीन भारतीय परंपरा और अवधारणा को सदा शंका की दृष्टि से देखने वाले काफी लोग शायद यह नहीं जानते कि भारतीय चिंतन धारा का अनूठा पक्ष है — वादन्यास। बाद में बैठकर परस्पर चर्चा करने के बाद तथा पक्ष-विपक्ष दोनों के पूर्ण विमर्श के पश्चात् जो निष्कर्ष निकलता था उसे पुस्तकों या दस्तावेजों में लिपिबद्ध कर लिया जाता था। लोगों को अलग-अलग स्रोत ढूंढने नहीं पड़ते थे। इसमें सबसे महत्त्वपूर्ण यह होता था कि चर्चा तथा निष्कर्ष दोनों का स्तर ऊंचा हो जाता था। इसका उद्देश्य हमेशा विपक्ष के मत का येन-केन-प्रकारेण खंडन करना नहीं होता था बल्कि समस्या या विचार बिंदु का गहन अवलोकन-निरीक्षण और परीक्षण होता था, तत्त्व के तल तक पहुंचना होता था। लेकिन हजारों साल पहले गोष्ठियों में बैठकर शास्त्र-चर्चा करने की प्रथा आज शिथिल हो गई है। नवीं-दसवीं शताब्दी के बाद यह प्रथा कई कारणों से उतनी सशक्त नहीं रही। शायद इसी का परिणाम है कि आज मुट्ठी भर लोग किसी भी संस्था या कार्य की आलोचना के लिए बैठकर अपना पक्ष प्रचार माध्यमों के समक्ष रखकर संतुष्ट हो जाते हैं। वह अपने उस नैतिक उत्तरदायित्व को भूल जाते हैं कि जिसे आलोचना और प्रताड़ना का लक्ष्य बनाया जा रहा है उसे भी अपना पक्ष रखने का हक है। वह जानते हैं कि यदि उन्होंने ऐसा किया तो सच सामने आ जाएगा और उन्हें कुछ करने को बचेगा ही नहीं। असत्य की नींव पर रची गई आलोचना क्षणिक लाभ, सत्कार और प्रचार दे सकती है परन्तु अंततः वह स्वयं ही भरभरा कर ढह जाती है। तब वैसे लोग कोई और आलोचना क्षेत्र ढूंढ कर उसमें लग जाते हैं।

भारतीय शैक्षिक परंपराओं में यह माना जाता है कि "न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते" अर्थात् ज्ञान से पवित्र कुछ नहीं होता। पवित्र होने का अर्थ है कि वह शंकाओं और आशंकाओं का निराकरण करता है और उनके बारे में दृष्टि को साफ करता है। हमारे चिंतन को ज्ञान ही राग-द्वेष से अलग करता है। व्यक्तिगत पूर्वाग्रहों से व्यक्तिगत द्वेष के आधार पर कभी भी दृष्टि और दृष्टिकोण को साफ नहीं किया जा सकता है। ज्ञान की साधना की प्रक्रिया लगातार चलती है और इसमें सभी पक्षों को साथ बैठकर ही कुछ प्राप्त हो सकता है। अलग से और अकेले में कुछ मिलता नहीं है। अपने चिंतन को सुदृढ़ करने में ज्ञान के ग्रंथ सहायक हो सकते हैं और हो रहे हैं। गीता का उदाहरण सर्व-विदित है।

तुर्की के प्रधानमंत्री कुछ महीने पहले भारत आये थे। कितने ही लोगों को यह जानकर आश्चर्य हुआ कि वह गीता के विद्वान हैं और जब समस्याएं गहन और गंभीर रूप में उनके सामने आती हैं तो वह गीता पढ़ते हैं और समाधान मिल जाता है। यह व्यक्ति तथा ज्ञान ग्रंथ का संवाद होता है। ज्ञानार्जन की यह परंपरा भारत में साधकों, विचारकों और मनीषियों ने हजारों साल पहले स्थापित कर दी थी। यह संवाद की उस वृहद परंपरा का अंश थी जो ज्ञान-सृजन और ज्ञान-ग्रहण का आधार माना जाता है। विचारों की विविधता शाश्वत है और उसका ज्ञान के विकास में अप्रतिम योगदान रहा है। विचारधाराओं के विरोध भी संवाद से सही रूप में निखरें और विवाद होने से बच रहें। यही परंपरा आदि शंकराचार्य ने सुदृढ़ की और उसका मंडन मिश्र तथा उनकी पत्नी से हुआ संवाद आज भी आदर और श्रद्धा से स्मरण किया जाता है। उसके पहले की गीता तो कुल मिलाकर कृष्ण-अर्जुन संवाद ही तो है। वहां विकट परिस्थितियों से विकल हुए अर्जुन को ज्ञान, बुद्धि और व्यावहारिकता आधारित समाधान संवाद के द्वारा ही मिलता है।

लेकिन आज भारतीय संस्कृति, आध्यात्मिकता, मानव मूल्य, सभी धर्मों की मूलभूत जानकारी, विश्व सभ्यता में भारत का योगदान, संस्कृत के अध्यापन की आवश्यकता इत्यादि शब्दों का उच्चारण ही कुछ लोगों को विचलित एवं व्यग्र कर देता है। वे जो कुछ कहा या लिखा जा रहा है, उसे सुनने या पढ़ने की आवश्यकता नहीं समझते हैं और विरोध तथा निंदा में अपनी सारी शक्ति लगा देने को तत्पर हो जाते हैं। उन्हें "एजेंडा" तो दिखाई नहीं देता पर वह अपनी अलौकिक शक्ति से "हिडेन एजेंडा" ज़रूर देख लेते हैं और उसमें जो चाहते हैं वही देख लेते हैं। क्योंकि वह जानते हैं कि आज के युग में सारे प्रचार माध्यम विरोध को ही ज़्यादा प्रमुखता देने का प्रयास करते हैं, कुछ चटपटा भी उसी में मिलता है। इसीलिए सिर्फ विरोध करके पनपने वाले और उसका लगातार प्रचार-प्रसार करने वाले बिना किसी कठिनाई के आपस में सहमत हो जाते हैं। मूल प्रश्न भारतीयता का है। उसे अपने समग्र रूप में विकसित करना है या नहीं। क्या कोई भी देश अपनी प्रगति की नींव अपनी जड़ों से काट कर रख सकता है, अपने विकास की गाथा को भुलाकर आगे बढ़ सकता है? क्या इस राष्ट्र को सामाजिक समरसता, अपनी पहचान, विविधताओं को जानकर उसमें एकता को अंतर्निहित करना, धार्मिक, आर्थिक, सामाजिक

तथा सांस्कृतिक बहुआयामों को समझना आवश्यक नहीं है और यदि है तो क्या यह शिक्षा को भारत की जड़ों से जोड़े बिना संभव है ?

एन.सी.ई.आर.टी. ने नये पाठ्यक्रम की रूपरेखा बनाने के लिए ऐसी ही चिंतन और वैचारिक परंपरा को आधार मानकर राष्ट्रीय स्तर पर शैक्षिक चर्चा के बिंदुओं का एक दस्तावेज जनवरी 2000 में प्रकाशित किया। सारे देश में इन पर विचार-विमर्श का आयोजन किया गया। इस सारी प्रक्रिया में हजारों लोगों और संस्थाओं ने भाग लिया। देश में हर जगह लोगों ने कहा है कि पिछले पांच दशकों में शिक्षा के क्षेत्र में जो प्रयत्न किए गए हैं उनके अपने महत्त्व हैं परंतु शिक्षा प्रणाली अभी भी अपनी देशज जड़ों को पूरी तरह खोज नहीं पाई है। हम उसी शिक्षा प्रणाली को ढोते चले आ रहे हैं जो हमारे विदेशी शासक हमें दे गए थे। संविधान में सभी के लिए शिक्षा व्यवस्था की बात इस आधार पर मानी गई थी कि सामाजिक न्याय, बराबरी, मानवाधिकारों और प्रत्येक व्यक्ति के आत्मसम्मान को बढ़ाने में शिक्षा सबसे बड़ी भूमिका निभाएगी। सभी बच्चों को समानता का अधिकार मिल सकेगा। यह प्रश्न आज भी हमारे सामने खड़ा है कि क्या ऐसा हो पाया है या हो रहा है ? यह प्रश्न भी दुर्भाग्य से लोगों को विचलित नहीं कर रहा है कि देश के हजारों बच्चे परीक्षा परिणाम आने पर आत्म हत्या करते हैं। दसवीं की परीक्षा में बैठने वाले 50 प्रतिशत बच्चे फेल घोषित कर दिये जाते हैं और जीवन भर इस अपमान और तिरस्कार का बोझ ढोते रहते हैं। कितने ही बच्चे पाठ्यक्रम के बोझ से विभिन्न बीमारियों से ग्रसित होते हैं। बस्ते के बोझ से सभी चिंतित हैं। इस विकट परिदृश्य को देखते हुए भी 1988 के बाद 1999-2000 में पाठ्यक्रम की रूपरेखा पर पुनर्विचार करना कुछ लोगों को राष्ट्र हित में नहीं लग रहा है।

देशव्यापी चर्चा में जो बिन्दु मुख्य रूप से उभरे उनमें ऐसे समाज का निर्माण करना शामिल था, जहां न्यायसंगत समानता के सभी अवसर सभी के लिए उपलब्ध हों। विद्यार्थियों को देशज ज्ञान से भी परिचित कराया जाए और विश्व सभ्यता के विकास में भारत के योगदान को उचित स्थान दिया जाए जो इनके आत्मविश्वास और आत्मसम्मान को बढ़ाएगा और उनके व्यक्तित्व के विकास में सहायक होगा। यह इनमें अपने देश की विविधताओं को समझने में सहायता देगा और एकता के सूत्र उनके सामने उजागर होंगे। ऐसा पाठ्यक्रम बनाना होगा जो सभी संस्कृतियों

सभ्यताओं और उनके बीच की समानता के बोध से अवगत कराता है, जो हर बच्चे को ज्ञान के सर्जक के रूप में विकसित करना चाहता है और जो अध्यापक को उनके उत्तरदायित्व के आधार पर अपने कर्त्तव्य का निर्वाह विश्वास के साथ करने के लिए प्रेरित करता है। एन.सी.ई.आर.टी. ने यह भी कहा है कि पाठ्यचर्या का बोझ कम होना चाहिए। यह 1992 की प्रोफेसर यशपाल समिति की संस्तुतियों के अनुरूप है। पास-फेल की प्रणाली खत्म होनी चाहिए, यह 1986 की राष्ट्रीय शिक्षा नीति के अनुरूप है। इस प्रकार की अनेक संस्तुतियां, जो अकादमिक स्तर पर देश भर में चर्चा का विषय बननी चाहिए थीं, कुछ लोगों का ध्यान उनके पूर्वाग्रहों के कारण अपनी ओर आकृष्ट नहीं कर पाई। उन्होंने केवल दो बिन्दुओं पर अपनी बातें कही हैं : पहली मूल्यों की शिक्षा की बात और दूसरी सब धर्मों की जानकारी देने के सम्बन्ध में एन.सी.ई.आर.टी. की संस्तुतियां। इसके अतिरिक्त सारे पाठ्यक्रम में केवल एक विषय को महत्वपूर्ण माना गया है और वह है इतिहास का अध्ययन और अध्यापन। कुछ लोगों का आरोप है कि इतिहास को विकृत करने की, साम्प्रदायिकता बढ़ाने का प्रयास किया जा रहा है और स्कूल के पाठ्यक्रम को विकृत किया जा रहा है। दुर्भाग्य है कि देश में कुछ स्वनामधन्य विद्वान केवल पंक्तियों के बीच में ही अपनी विचारधारा के अनुसार अर्थ ढूंढने का प्रयास करते हैं। वे पंक्तियों को पढ़ते नहीं हैं। यदि वे सचमुच दस्तावेज को पढ़ते और पूर्वाग्रह से ग्रसित न होते तो उन्हें इतने अनावश्यक प्रयास और प्रयत्न करने की आवश्यकता नहीं पड़ती। कहते हैं कि सच्चाई को देखने के लिए सबसे पहले मन के अन्दर शुद्ध विचार और पूर्वाग्रह रहित दृष्टिकोण आवश्यक है अन्यथा व्यक्ति को वही दिखाई देता है जो वह देखना चाहता है। एन.सी.ई.आर.टी. ने यह संस्तुति की है कि स्कूल शिक्षा में मूलभूत मूल्यों को शामिल किया जाए तथा देश के सभी धर्मों के संबंध में मूलभूत जानकारी बच्चों के सामने रखी जाए। एन.सी.ई.आर.टी. ने स्पष्ट रूप से यह कहा है कि मूल्य शिक्षा तथा धर्मों के बारे में जानकारी का समन्वय भी पाठ्यचर्या के सभी विषयों में आवश्यकतानुसार ही किया जाए। इसमें निहित उद्देश्य कक्षा में सभी स्थलों पर, खेल के मैदानों में, सांस्कृतिक कार्यक्रमों में तथा ऐसे ही क्रियाकलापों के द्वारा प्राप्त किए जाएं। किसी भी स्तर पर मूल्य शिक्षा और धर्मों के बारे में शिक्षा अलग से अध्ययन या परीक्षा के विषय नहीं होंगे। ऐसा नहीं है कि मूल्यों की शिक्षा पहले से नहीं दी जा रही है।

# A Hidden Agenda Or An Open Secret

—Rajendra Dixit
Professor & Head
Dept. of Education in Social
Sciences and Humanities
NCERT, New Delhi

Strange are the ways of modern 'intellectuals'. They can, and do, read what doesn't exist and conveniently ignore what stares any normal human being in the face. They have done that on a number of occasions when they very impressively slip into a long spirited harangue about a hidden agenda of smuggling in Hindutva, Brahmanical cult, obscurantism and what not, generating the NCERT's *National Curriculum Framework for School Education, 2000* in their writings which are given prominent positions in the so-called national press. However, when they are requested to quote the phrases or lines from the document that would cause religious fanaticism, cultural chauvinism, social injustice and the like, they go back into their deep theatrical rage skirting around the main issue. Interestingly one of them 'dares' the HRD Minister, M.M. Joshi "to tell the nation as to which education commission or policy document since independence has advocated religious education."

Such great intellectuals would perhaps not relish being told that not one but a number of reports and recommendations after independence stress the need for inculcation of spiritual values and education about religions. Since they seem to be deeply averse to the "odd UNESCO documents"; only what has always been held in the highest esteem in India, i.e., the *Report of the Education Commission* (1964-66) or the *Kothari Commission* may well be seen. Prof. Kothari asserts (*Education and National Development*, Vol.-I, 1-79, p.36). "It is, however necessary for a multi-religious democratic State to promote a tolerant study of all religions so that its citizens can understand each other better and live amicably together...... We suggest

that a syllabus giving well-chosen information about each of the major religions should be included as a part of the course in citizenship or as part of the general education to be introduced in schools and colleges........" How would our friend interpret that ? In fact, this Commission bemoans "the ban placed on religious instruction in schools" (the same page) which resulted in children growing up without any clear idea of their own religion or that of others. This ban, precisely, was motivated by the very keen desire of the same school of intellectuals to "liberate" children from the intoxicating influence of religion (the opium !) and teach them the great theories of class conflicts, cynicism, and self-condemnation as presented by the only sane books that teach that India has no history except that of being victim of aggressions. That has been the hidden agenda of the intellectuals for about three decades now.

The other Reports and recommendations regarding inclusion of moral and spiritual values and the importance of religion are : (1) *University Education Commission* (1948-49) : which says "......to be secular is not to be religiously illiterate. It is to be deeply spiritual.........." (2) *Report of the Committee on Religious and Moral Instruction* (1959) : "It is necessary to have some faith in things beyond the flesh..........the various new ideologies that are coming to us........are increasingly worsening the situation. The only cure, it seems to us, is in the deliberate inculcation of moral and spiritual values from the earliest years........" Which *ideologies* ? Finally, (3) *The Report of the Core Group on Value-orientation of education*, Planning Commission, Govt. of India (1992) : "The Core Group strongly recommends....silent sitting, meditation, morning assembly, observance of festivals of various religions,.....remembrance of prophets, sages, saints...... These need to be formulated at the institutional levels". The Core Group, elsewhere, asserts "Secularism means equal respect for all religions". Members of this Group must have been Hindu communalists in the eyes of the scholars of this school of thought.

The important NCERT statement "What is required today is not religious education but education about religions" has been called "the most contrived statement." In that case, Prof. D.S. Kothari and the other members of the Kothari Commission must have been trying under the *Sangh Parivar's* influence, to mislead the nation when they observed (1.79, p.36): "In such a society, however, one has to make a distinction between 'religious education' and 'education about religions'. The former is largely concerned with the teaching of the tenets and practices of a particular religion ... whereas the latter is a study of religions and religious thought from a broad point of view – the eternal quest of the spirit. It would not be practicable for a secular State with many religions to provide education in any one religion." Now, it is open for our Leftist friends to investigate whether these reports were *merely submitted or* whether some of these were also accepted somewhere. Who knows, all this might be only "an old trick of the trade" in their own words and a part of the Sangh Parivar's agenda!

Lots of brouhaha over the NCERT recommendations regarding the teaching–learning of Samskrit has been created and they have called these recommendations a part of "*Sangh Parivar's* long-standing agenda". Wonderful! *The National Policy on Education* (1968) must have been a secret document of the *Sangh Parivar* because it unequivocally observed: "Considering the special importance of Samskrit to the growth and development of Indian languages and its unique contribution to the cultural unity of the country, facilities for its teaching at the school and university stages should be offered on more liberal basis." The 1986 Policy states, "Efforts will be made to delve into India's ancient fund of knowledge and to relate it to contemporary reality. This effort will imply the development of facilities for the intensive study of Samskrit and other classical languages." No doubt, Pali, Tamil and all the other national languages of India are great sources of wisdom and literature and the *NCF* clearly

acknowledges their importance and respectability (2.8.4; p.54). But more than that, Samskrit has been known to be structurally, lexically and semantically closest to most of the Indian regional languages enjoying a truly national status. When the supreme court of India in October, 1994, directed the Government of India and the CBSE to provide for the study of Samskrit, it did not say the same thing for any other language. When Nehru described Samskrit and its literature as the greatest treasure of India, he was conscious of this uniqueness of the language. Gandhi said that without the study of Samskrit one cannot become a true Indian. A former President of India, Shri Fakhruddin Ali Ahmed described it as "the language of every Indian." But, perhaps, all these people were regressive and suffered from some senile admiration for Samskrit and the progressive intellectuals would like to correct them now. Even late Dr. B.R. Ambedkar did not know about the communal characteristics of Samskrit when he proposed at the meeting of the Executive Committee of All India Scheduled Caste Federation on 10th September, 1949 to make Samskrit the official language of India. Out of the thirteen other members of this Federation, who signed this amendment proposal, nine persons were from Madras alone. Perhaps they were also aware of the importance of Tamil as an Indian language.

The greatest irony (or, call it a joke, if you like) of the situation is that this group of intellectuals would not point out any single phrase or sentence from the NCERT's *NCF* that may create religious fanaticism, violence, intolerance or sectarianism. They have just been talking about their false apprehensions, phobias, fallacies and hallucinations in a desperate bid to hatch their ideological or political ambition.

Another extremely striking factor has so far evaded general attention. The people who are not happy with the *NCF*, allege that 'Religion', 'Values' and 'Samskrit' have been brought in against the *NPE-1986*. Could they explain why the *National*

*Curriculum Framework* of 1988 did not include Samskrit, Values and Religion despite the clear directions given about these in the *Kothari Commission Report* and the *NPE – 1968*? No parliament discussions were held against these grave omissions. Was that a coincidence? No! it has been an all out effort under a hidden agenda of these motivated intellectuals to drive out from the Indian educational scenario anything that gave children valid reasons to be proud of their country, its rich cultural continuum and multi-coloured religious fabric. They are flabbergasted now to see that it is their hidden agenda that has now become an open secret.

*नेता जी सुभाष चन्द्र बोस ने कहा था –*

## *भारतीय संस्कृति*

*मैं उन लोगों में से नहीं हूँ जो आधुनिकता के जोश में अपने अतीत के गौरव को भूल जाते हैं। हमें भूतकाल को अपना आधार बनाना है। भारत की अपनी संस्कृति है, जिसे उसे अपनी सुनिश्चित धाराओं में विकसित करते जाना है। हमारे पास विश्व को देने के लिए दर्शन, साहित्य, कला और विज्ञान में बहुत कुछ नया है और उसकी ओर सारा संसार टकटकी लगाये हुए है। एक शब्द में कहूँ तो हमें नये-पुराने का मेल करना है। हमारे कुछ अच्छे विचारक और कार्यकर्ता इस महत्त्वपूर्ण कार्य में पहले से ही लगे हुए हैं। हमें एक ओर पुनः वेदों पर जाने वाली प्रवृत्ति और दूसरी ओर आधुनिक यूरोप के फैशन और अर्थहीन परिवर्तन के लिए नकल करने वाली प्रवृत्ति का मुकाबला करना है।*

*अखिल भारतीय युवक सम्मेलन, कलकत्ता में भाषण (25.12.1928)*

## धर्मनिरपेक्षता का दूसरा चेहरा

—शंकर शरण

सरस्वती वंदना भी सांप्रदायिक, वंदे मातरम का राष्ट्रगान भी और अब संस्कृत भाषा भी सांप्रदायिकता का प्रमाण हो गई। वास्तव में रोमिला थापर का लेख 'धर्मनिरपेक्ष शिक्षा और संघ राज्य' उनके आलोचकों को भी आश्चर्य में डालता है। बात वही हो, फिर भी मुलायम सिंह यादव और रोमिला थापर की शैली में कोई फर्क तो दिखना चाहिए था। वह वर्तमान शिक्षा मंत्री द्वारा पाठ्य-पुस्तकों में सांप्रदायिक परिवर्तन की बात करती हैं, प्रायोजित हिंदुत्व का आरोप लगाती हैं पर कोई निश्चित उल्लेख नहीं करतीं कि कहां क्या बदला गया है। न कोई संदर्भ है, न कोई उद्धरण। केवल आरोप हैं और धर्मनिरपेक्षता पर खतरे की राजनीतिक लफ्फाजी, जिसकी एक अकादमिक विद्वान से उम्मीद नहीं की जाती। लेकिन बात यह भी है कि जो इस बात से नाहक बेचैन हो रहे हैं कि उन पर एक खास विचार थोपा जा रहा है, वे इस बात को चालाकी से भुला देते हैं कि इंदिरा गांधी के दौर में जब नूरुल हसन शिक्षा मंत्री की कुर्सी पर विराजमान थे, तब मार्क्सवादी विचारधारा बिना किसी संवाद के देश पर थोपी गई थी। और इतिहास परिषद् द्वारा कॉम्युनिस्ट महासचिव नंबूद्रिपाद की किताब प्रकाशित की गई, जबकि सुप्रसिद्ध इतिहासकार रमेशचंद्र मजूमदार और यदुनाथ सरकार के लिखे ग्रंथों को कूड़ेदान में डाल दिया गया। रोमिला जी पूछती हैं, सलाह-मशविरा किससे किया जा रहा है? उन्हें बताना चाहिए कि 1970-97 तक उनके वैचारिक कबीले ने किनसे सलाह ली थी, किसने उन्हें सुभाषचंद्र बोस, अरविंद घोष और पटेल से लेकर चंद्रगुप्त मौर्य तक को संक्षेप में निपटा देने का मशविरा दिया था?

लेकिन अब रोमिला जी कहती हैं, शिक्षा का राजनीतिक विचारधारा से कोई लेना-देना नहीं होना चाहिए। मगर उनका पूरा लेख राजनीतिक प्रस्थापनाओं से अटा पड़ा है, कि विश्व को भारत का योगदान वैदिक ग्रंथों से अलग और उसके खिलाफ भी रहा, कि भारतीय सभ्यता (मुस्लिम आक्रमणकारियों के आने से पहले) ब्राह्मणवादी विश्वदृष्टि से चालित थी, कि धर्मनिरपेक्षता पर खतरा सिर्फ संघ-परिवार से है, कि संस्कृत

और योग 'ऊल-जलूल' हैं, कि अंग्रेजी से तार्किक माहौल बनाया गया है, जो थापर जैसे लोगों ने बनाया। उनका कहना है कि 'शिक्षा सामाजिक बदलाव का जरिया है' जो विशुद्ध रूप से एक मार्क्सवादी, राजनीतिक नारा है। भारत में सहस्त्राब्दियों से माना गया है,' विद्या ददाति विनयम्..... ।' यदि विद्या, शिक्षा मनुष्य को विनयशील, सुसंस्कृत नहीं बनाती तो वह कुछ नहीं है। लेकिन यही बात कोई मुरली मनोहर जोशी कहे तो सांप्रदायिक, राजनीतिक बताई जाने लगती है।

सच यह है कि शिक्षा को परिवर्तन का औजार बताना मार्क्सवादी राजनीतिक बुनियादी बातों में से एक है। शिक्षा ही क्यों, हर चीज वहां राजनीतिक संघर्ष की सेवा में है। अपने लेख में, रोमिला जी कहती हैं "शिक्षा को कुछ नेताओं और नौकरशाहों की सनक पर नहीं छोड़ा जा सकता"। लेकिन तभी जब वे गैर-मार्क्सवादी हों। मार्क्सवादी सरकार को तथ्यों, व्यक्तियों, संस्थाओं सबका मनमाना ध्वंस करने की छूट है। उदाहरण के लिए पश्चिम बंगाल सरकार का हेडमास्टरों को दिया गया यह आदेश, पत्रांक एसवाईएल/89/ता. 28 अप्रैल, 1989: 'मुस्लिम काल की कोई आलोचना नहीं होनी चाहिए। मुस्लिम शासकों और आक्रमणकारियों द्वारा मंदिर तोड़े जाने का जिक्र कभी नहीं होना चाहिए।' इस पत्र के साथ पाठ्यपुस्तकों के नाम, उसमें हटाए जाने वाले अंशों का संदर्भ और बदले में क्या पढ़ाना है, उसका बना-बनाया रूप भी संलग्न था। यह था पाठ्य-पुस्तकों को 'परिवर्तन का जरिया' बनाना। जरूर ज्योति बसु ने शिक्षा-शास्त्रियों से पूछ कर यह किया होगा। रोमिला जी कहती हैं, "पारदर्शिता भी चाहिए। इसका मतलब है कि लोग जानें कि शिक्षा पर योजना किस प्रकार की है? तैयार करने वालों की योग्यता क्या है?" जरा इसे पश्चिम बंगाल पर या साम्यवादी प्रांतों की किसी भी सरकार पर लागू कीजिए।

मिथक और तथ्यों में फर्क जरूरी है - रोमिला थापर कहती हैं। साथ ही यह भी कि धर्म-निरपेक्षता पर खतरा सिर्फ संघ-परिवार से है। और सेक्यूलर चरित्र को बनाए रखने की जिम्मेदारी उन राज्य सरकारों पर है जहां भा.ज.पा. सरकार में नहीं है। जरा परीक्षा कर लें, क्या मिथक है, क्या यथार्थ। देश में जम्मू-कश्मीर एक मात्र ऐसा राज्य है जिसके पास अपना संविधान है। यह 1957 से लागू है। इसमें धर्म-निरपेक्षता का

उल्लेख नहीं है । 1 मार्च 2001 को जम्मू-कश्मीर विधानसभा में एक विधायक ने संविधान में 'धर्म-निरपेक्ष' शब्द जोड़ने का बिल पेश किया। इसे ध्वनि-मत से खारिज कर दिया गया । धर्म निरपेक्षता के लिए सतत चिंतित मार्क्सवादी जमात की प्रतिक्रिया क्या रही ? मौन । 6 मार्च, 2001 को ईद की बड़ी रैली में दिल्ली जामा मस्जिद के शाही इमाम ने सार्वजनिक भाषण दिया कि तालिबान द्वारा बुद्ध-प्रतिमाओं का विध्वंस उचित है । इसके थोड़े ही समय बाद स्टूडेंट इस्लामिक मूवमेंट ऑफ इंडिया (सिमी) ने देश भर में पोस्टर लगाए कि वे एक और महमूद गजनवी का इंतजार कर रहे हैं जो भारत को इस्लामी मुल्क में बदल डाले। एक दूसरा रंग भी देख लें। 6 नवंबर, 1999 को पोप ने भारत की धरती पर खुली घोषणा की कि ईसाई मिशनरियों को पूरे एशिया को ईसाई बनाने में जुट जाना चाहिए और इस लक्ष्य को इसी सहस्त्राब्दी में पा लेना है । पिछले वर्ष 31 अगस्त को संयुक्त राष्ट्र का सर्व-धर्म सम्मेलन हुआ जिसमें सभी धर्मों की समानता की घोषणा की गई । इसका कड़ा प्रतिवाद करते हुए पोप ने 36 पृष्ठों का आदेश दुनिया भर के बिशपों को भेजा जिसमें रोमन कैथोलिक ईसाई धर्म के अलावा सभी धर्मों को नीचा बताया गया । और यही प्रचारित करने का निर्देश भी दिया गया। पिछले आठ वर्षों से दिसंबर आते ही अयोध्या में बाबरी मस्जिद ध्वंस का स्यापा जोर-शोर से एक महान शर्मनाक घटना के रूप में सभी वामपंथी, धर्मनिरपेक्षवादी मनाते हैं। घटना शर्मनाक थी। किंतु कश्मीर में उससे पहले कुल 93 मन्दिर तोड़े गए । 1986 में 36, 1988 में 8, 1989 में 12, 1990 में 8, 1991 में 5 और 1992 में 24 मन्दिर तोड़े गए । यह आंकड़ा संघ-परिवार का नहीं, नरसिंह राव सरकार का है। गृह मंत्रालय की रिपोर्ट में हर मन्दिर का नाम, पता, कब और कैसे इन्हें तोड़ा गया आदि पूरी तफ़सील के साथ दर्ज था। क्या कभी इस पर घड़ियाली आंसू भी बहाए गए ? नहीं, क्योंकि धर्म-निरपेक्षता पर खतरा तो केवल संघ-परिवार से है। सच्चाई यह है कि यदि शिक्षा में धर्म-निरपेक्षता की फ़िक्र हो तो देश भर में चल रहे मदरसों का पाठ्यक्रम चिंता का कारण होना चाहिए। इसमें क्या पढ़ाया जाता है, उससे अबोध मुसलमान बच्चों में क्या मानसिकता बनती है- यह रोमिला थापर के वाम-परिवार में कभी विचार का विषय नहीं बनता। उस पाठ्यक्रम से कभी धर्म-निरपेक्षता की मांग नहीं की जाती जहां से लगभग सभी मुस्लिम बच्चे अपनी शिक्षा शुरु करते हैं। क्योंकि सांप्रदायिकता

का रंग तो केवल भगवा होता है । अगर कोई मिथक है तो यही । जबकि यथार्थ यह है कि पूरी मार्क्सवादी मंडली सिर्फ यही चाहती है कि भारत को केवल तब तक धर्म-निरपेक्ष रहना चाहिए जब तक यह पूर्णतः मुस्लिम या ईसाई राज्य में नहीं बदला जाता । इसीलिए वे जम्मू-कश्मीर से धर्मनिरपेक्षता की मांग नहीं करते, जैसे पाकिस्तान, अफ़गानिस्तान या ब्रिटेन से भी नहीं करते । इसीलिए वे गुजरात में किसी चर्च पर पत्थर फेंकने पर भी उत्तेजित हो जाते हैं, जबकि कश्मीर घाटी में पूरी हिंदू आबादी को भगा दिए जाने पर भी अविचलित रहते हैं । यह पूरी धर्म-निरपेक्षता फ़र्ज़ी है, क्योंकि यह निष्पक्षता रहित है । इसका सार तत्त्व हिंदू विरोध है । बाकी बातें अशिक्षित और अर्द्ध-शिक्षित जनता को धोखा देने का मुलम्मा भर हैं ।

जो शिक्षा रोमिला थापर और उनकी मार्क्सवादी मंडली ने पिछले तीस सालों में दी है, वह पूरी तरह विकृत रही है । मार्क्सवादी लोग सबसे अधिक धर्म-निरपेक्षता का शोर मचाते हैं । पर मई 1941 में मार्क्सवादियों ने प्रस्ताव पास कर धर्म पर आधारित द्वि-राष्ट्र सिद्धांत और देश के टुकड़े करने का समर्थन किया था । उस समय मार्क्सवादी थीसिस यह थी : (1) भारत एक राष्ट्र नहीं, सोलह राष्ट्रों का कृत्रिम समूह है । (2) मुस्लिम लीग प्रगतिशील है और मुसलमानों को आत्मनिर्णय का अधिकार है । यही नहीं मार्क्सवादियों ने इस बात पर अपनी पीठ भी थपथपाई थी कि पाकिस्तान की मांग का समर्थन करने से मुसलमान जनता कम्युनिस्ट समर्थक हो रही है । रोमिला थापर बार-बार यह प्रचारित करती हैं कि भारत में बौद्ध और जैन मंदिरों को हिंदुओं ने तोड़ा, कि सोमनाथ मंदिर को महमूद ग़ज़नवी ने मज़हबी उद्देश्य से नहीं, धन के लिए तोड़ा था । जब थापर से पूछा जाता है कि वे एक भी बौद्ध या जैन मंदिर या मठ का नाम लें जिसे हिंदुओं ने तोड़ा हो, एक भी हिंदू साक्ष्य दिखाएं जिसमें अन्य धर्मावलंबियों के लिए असहिष्णुता का पाठ पढ़ाया गया हो तो वे चुप लग जाती हैं । ग़ज़नवी के साथ आए अल-बरूनी ने विस्तार से लिखा है कि उसने सोमनाथ मंदिर को अपने मज़हबी विश्वास के लिए तोड़ा था, यह भी कि हिंदू लोग धार्मिक वाद-विवाद में कभी हिंसक नहीं होते । जबकि अल्लामा इक़बाल ने गर्व पूर्वक घोषणा की कि दुनिया में इस्लामी तलवारों ने धन के लिए नहीं इस्लाम के प्रसार के लिए मंदिर और गिरजे तोड़े ।

थी न कुछ तेग़ज़नी अपनी हुकूमत के लिए
सर-बकफ़ फिरते थे क्या दहर में दौलत के लिए ?
क़ौम अपनी जो ज़रो-माल-ए-जहां पे मरती
बुत-फ़रोशी के एवज़ बुत-शिकनी क्यों करती ?

('शिकवा')

'द डिक्लाइन एंड फाल ऑफ बुद्धिज़्म' में बाबा साहेब भीमराव अंबेडकर ने भारत में मुस्लिम आक्रांताओं द्वारा बौद्ध धर्म को मिटाने का विस्तृत वर्णन किया है। नालंदा और सारनाथ के विश्वविख्यात शिक्षा केंद्रों को 1197 ई. में मुहम्मद बिन बख़्तियार ख़िलजी ने समूल नष्ट कर दिया। यहां तक कि जब ख़िलजी ने एक बची किताब उठा कर यह जानना चाहा कि उसमें आख़िर लिखा क्या है, तो यह बताने वाला भी कोई वहां नहीं बचा था। मार्क्सवादी डी. डी. कोसाम्बी भी बौद्ध धर्म के ध्वंस का कारण इस्लामी हमलावरों को मानते हैं। पर रोमिला जी इसके बदले हिंदुओं के विरुद्ध यह प्रचार करती हैं। वह भी निराधार, बिना किसी प्रमाण के। यह अविश्वसनीय लगता है, पर सच है। यदि ऐसी मार्क्सवादी विकृतियों को ठीक करने का कोई प्रस्ताव करे तो इसे पाठ्य-पुस्तकों के 'भगवाकरण' का नाम दिया जाता है।

यथार्थ यह है कि राजनैतिक दंगल में भाजपा का मुकाबला करने में असमर्थ होकर वामपंथी जमात संस्कृत, भारतीय संस्कृति और संस्कार से बैर कर बैठी है। फ़र्ज़ी धर्म-निरपेक्षता के नाम पर शिक्षा को परंपरा और संस्कृति से काट कर उपयोगी नहीं बनाया जा सकता। एक गुलाम मानसिकता है जो हर भारतीय विद्या को हीन समझती है। संस्कृत और योग को 'ऊल-जलूल' बताना यही दर्शाता है। एक बाइबिल, एक क़ुरान को आधार बना कर दुनिया में सैकड़ों विश्वविद्यालय हैं – केवल एक विभाग मात्र नहीं – जहां 'ईसाई अध्ययन' या 'इस्लामी अध्ययन' में लाखों अध्यापक, विद्यार्थी और शोधकर्ता लंबे समय से लगे हुए हैं। दूसरी ओर हिंदू परंपरा में असंख्य गुरु-गंभीर, दार्शनिक ग्रंथ हैं – वेद, उपनिषद, पुराणों की श्रृंखला में – जिनके अध्ययन के लिए एक विश्वविद्यालय तो छोड़िए, क़ायदे का विभाग भी कोई नहीं जानता। यदि कोई शिक्षा-शास्त्री इस विकृति को ठीक करने की बात करे तो उसे सांप्रदायिकता से ग्रस्त बताया जाता है। यह हिंदू-विरोध नहीं तो और क्या है ?

# आखिर भगवाकरण है क्या

—भानुप्रताप शुक्ल

महाकाल ने भारत का इतिहास रचने का अवसर कभी गुलामों, सुल्तानों, मुग़लों और अंग्रेज़ों जैसी विदेशी आक्रांताओं को दिया था । उन्होंने इतिहास लिखा, जो-जो इच्छा थी लिखा, मन भर लिया । यही अवसर स्वतन्त्र भारत की कांग्रेसी सरकार ने कॉम्युनिस्टों को दिया । कॉम्युनिस्टों ने भी इस अवसर का लाभ उठाया । कांग्रेसी सरकार ने इस अवसर को कॉम्युनिस्टों को क्यों दिया ? कहीं कॉम्युनिस्ट सोवियत रूस के दबाव में तो नहीं ? यह भी हो सकता । लेकिन इससे भी बड़ी बात है कांग्रेसी शासकों की गैरज़िम्मेदारी । कांग्रेस ने शिक्षा और आर्थिक विकास को गैरजिम्मेदारों से तो लिया ही इतिहास को भी ऐसे हाथों में सौंप दिया, जिनका उद्देश्य भारत के अस्तित्व को नष्ट करना था, जो भारत राष्ट्र को सोलह देशों अर्थात् विभिन्न राष्ट्रीयताओं का कृत्रिम समूह मानते थे और आज भी मानते हैं । वे भारत में मज़हबी आधार पर द्विराष्ट्र-सिद्धान्त के भी पोषक थे । मज़हबी मान्यताओं के आधार पर देश का विभाजन चाहते थे, विभाजन कराया भी। ऐसे लोग भारत का इतिहास कैसा लिखते, कैसा लिखेंगे ? क्या ऐसा, जिससे भारत का अपना अस्तित्व बना रहे ? भारत का सनातन शाश्वत स्वरूप और रूप उद्भासित और अभिव्यक्त हो?

इस समय शिक्षा के पाठ्यक्रम का भगवाकरण करने होने का आरोपी शोर मचा रहे हैं । किन्तु "भगवाकरण क्या है ?" यह कोई नहीं बताता। यह शोर मचाने और आरोप लगाने वाले लोग खुद नहीं बताते तो पूछने पर भी नहीं बताते । अपरिभाषित साम्प्रदायिकता की तरह शिक्षा के पाठ्यक्रम का अपरिभाषित अमूर्त भगवाकरण के आरोप की आंधी चलाने की कोशिश की जा रही है । सबसे अधिक शोर वे मचा रहे हैं, जो देश और देश के इतिहास को 'लाल' कर देने के लिए लालायित थे, लालायित हैं, जिन्होंने चार दशक लगातार देश और देश के इतिहास का चेहरा और चरित्र घिनौना बनाने और उसे घिनौने रूप में प्रस्तुत करने का षड्यंत्रकारी कार्य किया था। भगवाकरण हो रहा है तो क्यों ? इसकी जड़ तक जाइए । देश

की, इतिहास पुरुषों की तपस्या और उसकी खंडित, अधूरी आकांक्षाओं और वंचित इच्छाओं की छटपटाहट नहीं देखनी हो, तो भूमण्डल पर अपने अस्तित्व को बनाए रखने की पीड़ा का अनुभव कीजिए। वर्तमान मारक वैश्विक परिस्थितियों को नजरअंदाज करके आप बच नहीं सकते। 6 नवम्बर 1999 को पोप ने भारत की धरती को ईसाई बना देने की खुली घोषणा की थी। संयुक्त राष्ट्र द्वारा आयोजित सर्व पंथ सम्मेलन का पोप द्वारा बहिष्कार और छत्तीस पृष्ठों का उनका प्रतिवाद देखिए, पढ़िए। पोप ईसाईयों के अतिरिक्त किसी और पृथ्वी को देखना क्यों नहीं चाहते ? इसी तरह 6 मार्च, 2001 की रैली में जामा मस्जिद के शाही इमाम के सार्वजनिक भाषण को याद कीजिए कि ''तालिबान ने भगवान बुद्ध की प्रतिमा तोड़कर अच्छा किया।'' तो इस कथन के पीछे मानसिकता समझ में आ जाएगी। स्टूडेंट इस्लामिक मूवमेंट (सिमी) द्वारा देश भर में लगाए पोस्टरों को देखिए ''भारत को फिर से इस्लामी मुल्क बनाने के लिए महमूद गजनवी का इन्तजार किया जा रहा है।'' पोप और जिहादी दोनों जबड़ों के बीच भारत का अपना वजूद क्या होगा ? होगा या नहीं होगा ? इस प्रश्न के उत्तर में कॉम्युनिस्ट आज भी यह कहेंगे कि ''मुस्लिम लीग प्रगतिशील है और मुसलमानों को आत्म-निर्णय का अधिकार मिलना चाहिए'' जैसा उन्होंने मई 1941 में कहा और किया था; इस सिरफिरी आशा में कि मुसलमान कम्युनिस्ट हो जाएंगे। वास्तविकता तो यह है कि इतिहास देवता ने परिवर्तन का एक नया अध्याय लिखना शुरू कर दिया है। इस समय जो धुंध दिख रही है उसके भीतर बैठी सच्चाई कुछ और है। सच्चाई यह है कि अब सर्वपंथ समभाव का सूर्य उदय होने वाला है। विश्व जनमत भी इसी धरातल और इसी दिशा में खड़ा होने वाला है। सभी उग्र मानसिकता वालों की परख भी इसी कसौटी पर होगी। इसका निर्णेता होगा - ''भगवा''। इसलिए संसद में उठाई और उछाली जा रही बहसें तर्कविहीन शोर में तब्दील हो रही हैं। न किसी के पास इतिहास की सच्चाईयों को नकारने की क्षमता है और न किसी के पास मानव संसाधन मंत्री डॉ॰ मुरली मनोहर जोशी द्वारा अपनाए गए सबके विचारों को जानने और तब निर्णय लेने की नीति कुशलता का कोई प्रतिवाद है। केवल शोर के व्यवधान से सच को दबाया और रोका नहीं जा सकता। इतिहास देवता की बातें देश के जन-जन तक पहुंच चुकी हैं।

कांग्रेस के प्रश्रय पर कम्युनिस्टों द्वारा किए गए बौद्धिक-शैक्षिक गोलमाल और इतिहास के साथ की गई छेड़छाड़ से देश का जनमानस परिचित हो चुका है। देश में गलीज मानसिकता निर्मित करने वाली व्यवस्था का पता चल जाने के बाद लोग यह सोचने लगे हैं कि व्यवस्था में फलफूल रहे भ्रष्टाचार के वास्तविक सूत्रधार कौन हैं? देशवासियों को इस देश के इतिहास, चरित्र और कर्त्तव्य से भ्रमित करके उनसे सदाचार की आशा नहीं की जा सकती। इस मार्ग से "दण्ड" और "न्याय" की व्यवस्थाएं भी भ्रष्ट होती रहेंगी। देश के भीतर इन दिनों जितनी विकृतियां उत्पन्न हुई हैं और जिनका लाभ राष्ट्र विरोधी शक्तियां उठा रही हैं उन सबकी जड़ में यदि कोई है तो वे लोग ही हैं जिन्होंने गलत इतिहास, विकलांग शिक्षा और पराश्रित विकास नीति बनवाई और उन्हें लागू किया। इस संदर्भ में देशवासियों के मन में कई प्रश्न उमड़-घुमड़ रहे हैं। पहला यह है कि वह जानना चाहते हैं कि उन्हें स्पष्ट शब्दों में यह बताया जाए कि जिस शिक्षा और इतिहास का भगवाकरण करने का आरोप लगाया जा रहा है वह क्या है?

इसी तरह, क्या भगवाकरण और भारतीयकरण समानार्थक नहीं है? क्या भगवा भारतीयता के सर्वोत्कृष्ट मूल्यों का प्रतिनिधि नहीं है? क्या भारतीय राष्ट्रीयता यूरोपीय राष्ट्रीयताओं की तरह एक नकारात्मक अवधारणा है? क्या इतिहास की विसंगतियों को दूर नहीं किया जाना चाहिए? क्या कम्युनिस्ट रचित "आर्य विदेशी और मुगल स्वदेशी" जैसा इतिहास पढ़ाया जाना उचित और देश के हित में है? क्या इतिहास में गुरू गोविंद सिंह जी को "मिलिटरिस्ट गुरु" और गुरू तेग बहादुर को "लूटमार" मचाने वाला (अंग्रेजी में "प्लण्डर एण्ड रेपाईन" में संलग्न) गुरू के रूप में प्रस्तुत किया जाना और देश के बच्चों को पढ़ाया जाना चाहिए? क्या ज्ञान-विज्ञान की भारतीय जानकारी छात्रों से छिपा कर रखनी चाहिए? क्या उन्हें बताते रहना चाहिए कि विश्व सभ्यता को भारतीय संस्कृति की कोई देन नहीं है। भारतीय सदा पश्चिम के मुखापेक्षी रहे हैं? क्या इतिहास का अर्थ अपने पूर्वजों के प्रति केवल असम्मान की भावना उत्पन्न करने वाले उदाहरण एकत्रित करना है? क्या नवीन शोधों पर आधारित तथ्यात्मक जानकारी देश के बच्चों को केवल इसीलिए नहीं दी जानी चाहिए कि उससे किसी वर्ग

विशेष को कष्ट होता है ? क्या छात्रों को सभी पंथों, सम्प्रदायों और मजहबों के सम्बन्ध में जानकारी देना मना है ? क्या सरकारी स्तर पर सर्वपंथ समभाव और सामाजिक स्तर पर सर्वपंथ समादर की भावना जागृत करना साम्प्रदायिकता भड़काना और शिक्षा का भगवाकरण करना है ? क्या यह सत्य नहीं है कि स्वतंत्रता प्राप्ति के पश्चात् राधाकृष्णन् आयोग 1948-49, कोठारी आयोग 1964-66, राष्ट्रीय शिक्षा नीति 1989, राममूर्ति समिति 1990, केन्द्रीय शिक्षा सलाहकार बोर्ड सी.ए.बी.ई. नीति समिति 1992, योजना आयोग और कोर ग्रुप ऑन वैल्यु ओरिएण्टेशन ऑफ एजुकेशन 1992 आदि सभी आयोगों एवं समितियों ने शैक्षिक प्रणाली को मूल्य आधारित बनाए जाने की अत्यावश्यकता का प्रतिपादन नहीं किया है ? यदि मूल्य आधारित शिक्षा प्रणाली का निर्माण करना शिक्षा का भगवाकरण है तो इसका स्वागत और स्वीकार न करने का क्या कारण है ?

क्या कारण है कि महत्वपूर्ण आयोगों और समितियों की स्पष्ट संस्तुतियों के बाद भी सामाजिक, राष्ट्रीय और शाश्वत जीवन मूल्यों पर आधारित शिक्षा पिछले तिरपन वर्षों में मृग-मरीचिका बनी रही और जिसकी कीमत राष्ट्र के घटते जीवन मूल्यों, बंटते-टूटते परिवारों और पतनोन्मुख सामाजिक नैतिकता के रूप में चुकानी पड़ी है ? समस्त भारत की भाषाओं की माता और भारत की आत्मा की भाषा संस्कृत को पाठ्यक्रम में अनिवार्य रूप में शामिल क्यों नहीं होने दिया गया ? और अब जब उसे पाठ्यक्रम में वैकल्पिक विषय के रूप में शामिल किए जाने का प्रयास किया जा रहा है तो इस पर आपत्ति और शोर क्यों मचाया जा रहा है ? जिन तत्वों को शिक्षा को भारतीय बनने देने में आपत्ति है, भारतीय राष्ट्र जीवन की परम्परा में उन्हें किस श्रेणी में रखा जाना चाहिए – आक्रामकों, राष्ट्रद्रोही या विदेशी दलालों की ?

"भगवाकरण" और "भगवा" को नकारात्मक रूप में प्रस्तुत कर रहे लोग क्या भारत के राष्ट्रध्वज का अपमान नहीं कर रहे हैं, जिसमें भगवा सबसे ऊपर का रंग है ? क्या नेहरू जी जैसे घोर भौतिकवादी व्यक्ति ने भी शिक्षा के आध्यात्मीकरण की आवश्यकता को स्वीकार नहीं किया था ?

राष्ट्रवादी शिक्षा का विरोध करने वाले लोग मुस्लिम मदरसों में दी जा रही मज़हबी शिक्षा का विरोध क्यों नहीं करते ? क्या राष्ट्र भंजक तत्वों का समर्थन और राष्ट्रवादी शिक्षा का विरोध मात्र वोट बैंक की राजनीति का घृणिततम रूप नहीं है? क्या यह सच नहीं है कि मैकाले के साम्राज्यवादी मानस पुत्र, मार्क्स के चेले और मदरसों से निकले तालिबान आज भारतीय राष्ट्रीयता, भारतीय एकता और अखण्डता के लिए सबसे बड़ा खतरा बने हुए हैं? छात्रों की ज्ञानात्मक, विज्ञानात्मक, भावात्मक, आध्यात्मिक, और तथ्यपरक इतिहास की दृष्टि की पुष्टि करना यदि शिक्षा का भगवाकरण करना है तो इस भगवाकरण को शत–शत नमन क्यों नहीं किया जाना चाहिए? वे कारण और उद्देश्य क्या हैं कि बच्चों के बस्तों का बोझ कम करने के लिए पाठ्यक्रम में नवीन शोधों पर आधारित परिवर्तन का विरोध किया जा रहा है । क्या यह सच नहीं है कि यह हमारी अब तक की शिक्षा प्रणाली और पाठ्यक्रम का ही दोष है कि बहुत से छात्र परीक्षाओं में विफल रहने के कारण आत्महत्या तक कर लेते हैं? निरपराध और मासूम बच्चों के खून से सनी इस प्रणाली में परिवर्तन का विरोध करने वाले क्या इतने संवेदनहीन हो गए हैं कि उन्हें यह भी नहीं दिखाई देता कि प्रचलित प्रणाली भावात्मक रूप से बहुत संवेदनहीन और क्रूर है । वह जानलेवा कुण्ठा को जन्म देती है? पश्चिम बंगाल में शिक्षा का पूरी तरह वामपंथीकरण कर देने वाले लोग ही भारतीयकरण का घोर विरोध कर रहे हैं क्या भगवाकरण विरोधी के नाम पर वास्कोडिगामा द्वारा खोजे हुए तथाकथित भारत का इतिहास और अरस्तु, एडम स्मिथ द्वारा लिखे और पढ़ाए जा रहे राजनीतिशास्त्र और अर्थशास्त्र को पढ़ने तथा अंग्रेज उपनिवेशवादियों के पदचिहों पर चलने की आध्यता बनी रहेगी? जब तक भारत के कौटिल्य का अर्थशास्त्र, शुक्राचार्य की नीतियाँ, बाल्मीकि और व्यास रचित रामायण, और राजशास्त्र की उपेक्षा की जाती रहेगी, जब तक भारतवासियों को आत्मगौरव का अनुभव नहीं होगा या उन्हें आत्मगौरव का अनुभव नहीं कराया जाएगा, उनसे किसी सामाजिक, राष्ट्रीय कर्त्तव्य की अनुभूति और निर्वाह की अपेक्षा नहीं की जा सकती । हम यह भूले हुए हैं और सम्भवतः इसे भुलाकर आत्मप्रवंचना करते रहने की हमारी आदत बन गई है कि "इतिहास का चक्र महाकाल के हाथों नाचता है ।"

मनुष्य की औकात उससे बहुत छोटी है। वास्तविकता से दूर अपने असली चेहरे में नहीं रहने वाले लोग इसकी चपेट में इसलिए बहुत शीघ्र आ जाते हैं कि यह चक्र जिस धुरी पर नाचता है उससे हटकर नए-नए अवसरों के भोग में लिप्त और अपना मूल चेहरा बदलकर जीने वाले लोगों से इसकी दूरी काफी बढ़ जाती है। उन्हें उलीचकर बाहर फेंकना या उनको कुचल कर मिटा देना महाकाल के लिए बिल्कुल आसान हो जाता है। परिवर्तन की इस वेला में अवसर को पहचानने वाले कुछ कांग्रेसी भी अब भगवाकरण के पक्ष में खड़े होने लगे हैं। छत्तीसगढ़ के मुख्यमंत्री अजीत जोगी को यह कहने की जरूरत क्यों महसूस हुई है कि वह डॉ. मुरली मनोहर जोशी से अधिक ज्योतिष जानते हैं। मध्य प्रदेश के मुख्यमंत्री दिग्विजय सिंह को भी ज्योतिर्विज्ञान की पढ़ाई पर आपत्ति नहीं है। केरल के मुख्यमंत्री एन्थोनी ने भी भगवाकरण शब्द के प्रयोग की आलोचना पर आपत्ति की है। जनभावना के हथौड़े की चोट राजनीतिक लोभ-लाभ को पीट-पीटकर ठीक कर देगी। अनजाने ही सही, कॉम्युनिस्टों और कुछ मुस्लिमपरस्तों ने "भगवाकरण" को जिस नई गाली का आविष्कार हिन्दुओं को गाली देने के लिए किया है वह "भगवा" देश की आत्मा का हुंकार है। यह हुंकार अब गूंजने लगी है और यह अभी और गूंजेगी ही नहीं, उत्तरोत्तर बढ़ती जाएगी और भारत अपनी अस्मिता पा लेगा। युगद्रष्टा महर्षि श्री अरविन्द की भविष्यवाणी में आया "भारत का पुनरुत्थान" मिथ्या नहीं हो सकता। इसमें कोई संशय नहीं है।

> *"संस्कृत के अध्ययन के बिना कोई भी सच्चा भारतीय और सच्चा विद्वान नहीं बन सकता।"*
>
> **—महात्मा गाँधी**

# In Defence of 'Saffronisation'

—K.R. Malkani

Recently the National Council for Educational Research and Training (NCERT) produced the National Curriculum Frame-Work for school Education. Here was, in the words of NCERT Director, Prof. J.S. Rajput, "the first ever honest attempt to modernise education by upholding not only the deepest but forgotten values of Indian civilization, but also the sagely advice of the founding fathers of our nation." But without waiting for the curriculum to be actually developed some friends promptly dubbed it as "saffronisation", and even rubbished it as "Talibanisation".

Incidentally, why should anybody be allergic to saffron ? It is a colour sacred not only to Indians but also to Arabs. The Congress Flag Committee had unanimously recommended saffron flag in place of the tricolour in 1931. And its members included Nehru, Patel, Azad.

It is good to note that good old retired Justice V.R. Krishna Iyer, who had earlier associated himself with the critics, has in a letter to the HRD Minister said: "I drop my criticism of the NCERT stand."

The Congress Chief Minister of Kerala, Shri A.K. Anthony, has condemned the misuse of the term "Saffronisation" and said "Saffron is a symbol of Indianness". He added: "By using and misusing the word off and on we are hurting the religious sentiments of the Hindus."

Another Congress Chief Minister, Shri Digvijay Singh of Madhya Pradesh has said, "Astrology is a science and there is nothing wrong with teaching it." And Diggi Raja — as he is popularly known — is an engineer by training and profession.

It is good to note that the HRD Ministry is today presided over by a former Head of Physics Department of the Allahabad University. The effort by a savant like him at marrying science and spirituality can only do good to both.

Objection has been taken to 'Vedic Mathematics'. Now there are no mathematics as such in any Veda. But all ancient mathematics is being called 'Vedic Maths' for the sake of convenience only. Here is a country that developed the concepts of zero, decimal and much else besides. All that the NCERT document says is, that "The students may be encouraged to enhance their computational skills by the use of Vedic Mathematics."

Why should anybody object to that? After all education is a Concurrent Subject in the Indian Constitution and States can take a different line on educational matters. For example, West Bengal Government had rejected the National Policy on Education developed in the eighties, and, for years, they had refused to have any Navodaya School. (NCERT decisions are recommendatory and not mandatory. And even NCERT books are optional not compulsory.) That being so, why should anybody object to anybody else exploring ancient sciences ?

The same is with astrology. Here is a subject difficult to believe and even more difficult to disbelieve. There are people who go to the ridiculous length of being guided in everything by the stars. (In Tamil Nadu everything – including courts – comes to a standstill during *Rahu Kaalam*). But when we consider that the sun and the moon churn up whole oceans and cause tidal waves, one begins to wonder whether they would not have some influence on life on the earth.

The fact is that life is full of uncertainties. Man, therefore, has always wanted and tried to know the future. From Alexander through Napoleon to Reagan, leaders have consulted astrologers

